पद्य कन्नड में फणिकुमार-चरित भी है। यशोधरचरित की श्लोक सं० १८५० और रचना समय शक सं० १३७८ है। इस ग्रन्थ का आधार गन्धर्व कवि का प्राकृतग्रन्थ है और इसकी रचना पाण्ड्य नगर (कार्कल) के गोम्मटेश्वर चैत्यालय में हुई थी। फणिकुमार चरित का प्रणयनकाल शक सं० १३६४ है। ताडपत्राङ्कित ये दोनों ग्रन्थ भवन में मौजूद हैं। भवन के संगृहीत ताडपत्राङ्कित "चिन्मय चिन्तामणि" नामक कण्डपद्यात्मक लघुकलेवर ग्रन्थ भी सम्भवत इन्हीं कल्याणकीर्त्ति का हो।

---

(८) ग्रन्थ नं० $\frac{२०८}{ख}$

# षड्दर्शन-प्रमाण-प्रमेयानुप्रवेश

कर्त्ता—शुभचन्द्र

---

विषय—न्याय

भाषा—संस्कृत

लम्बाई ८। इञ्च　　　चौड़ाई ४।। इञ्च　　　पत्रसंख्या २४

---

## मङ्गलाचरण

साधनन्तं समाख्यातं व्यक्तानन्तचतुष्टयम्।
त्रैलोक्ये यस्य साम्राज्यं तस्मै तीर्थकृते नमः ॥

× × ×

मध्य भाग (पूर्व पृष्ठ १० पंक्ति ३४)

अपरं च द्रव्यतत्त्वादिनित्यद्रव्यवृत्तयोऽन्त्यविशेषाः अयुतसिद्धानामाधाराधेयभूतानां यः सम्बन्धः इहेदं प्रत्ययहेतुः स समवायः। प्रत्यक्षलैङ्गिके द्वे एव प्रमाणमिति वैशेषिक-दर्शनसमासः। साङ्ख्यैस्तु स्वस्वनिजबुद्ध्या परिकल्पितोऽयं निर्वृतिनगर्याः पन्थाः। यदुत पञ्चविंशतितत्त्वपरिज्ञानादिप्रमेयसाधिगमः। तत्र त्रयो गुणाः। सत्त्वं रजस्तमश्च। तत्र प्रसादलाघवप्रसवानभिष्वङ्गप्रीतयः कार्यं सत्त्वस्य। शोकतापस्वेदस्तम्भोद्वेगद्वेषाः कार्यं रजसः। मरणसाधनबीभत्सदैन्यगौरवादि तमसः कार्यम्। एतत् सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः सैव प्रधानमित्युच्यते।

प्रशस्ति :—

जयति शुभचन्द्रदेवः कण्डूगणपुण्डरीकवनमार्त्तण्डः।
चण्डोत्तदण्डदूरो राद्धान्तपयोधिपारगो बुधविनुतः॥

× × ×

इस लघुकलेवर ग्रन्थ में विद्वद्वर शुभचन्द्रदेव ने षड्दर्शनों के प्रमाण और प्रमेय का संक्षिप्त परिचय दिया है। शुभचन्द्र नाम के कई विद्वान् हुए हैं। "दिगम्बर जैन ग्रन्थकर्त्ता और उनके ग्रन्थ" के अनुसार निम्न लिखित पाँच (?) शुभचन्द्र के नाम उपलब्ध होते हैं:—

(१) शुभचन्द्राचार्य (ज्ञानार्णव के कर्त्ता—जीवनकाल ११वीं शताब्दी*) (२) शुभचन्द्र-भट्टारक (जीवनकाल वि० सं० १४५०) (३) शुभचन्द्र (प्रसिद्ध पाण्डव-पुराणादि अन्यान्य कई ग्रन्थों के कर्त्ता—जीवन-काल वि० सं० १६८०) (४) शुभचन्द्राचार्य (संशयि-वदनविदारण के कर्त्ता—जीवन-काल ×) (५) शुभचन्द्र (करकण्डु महाराजचरित्र आदि के कर्त्ता जीवन-काल वि० सं० १६११) पाण्डवपुराणादि के कर्त्ता भट्टारक शुभचन्द्र का जीवनकाल प्रेमी जी के उक्त ग्रन्थ में वि० सं० १६८० लिखा हुआ है। किन्तु यह समय मुझे भ्रमपूर्ण मालूम होता है। क्योंकि पाण्डवपुराण की निम्नाङ्कित प्रशस्ति से यह बात स्पष्ट ज्ञात हो जाती है कि उनका समय वि० सं० १६०८ है :—

"श्रीमद्विक्रमभूपतेर्द्विकहतस्य षष्ठे संख्ये शते (?)
रम्याष्टाधिकवत्सरे सुखकरे भाद्रे द्वितीयातिथौ।
श्रीमद्वाग्वरनीवृतीदमतुले श्रीशाकवाटे पुरे
श्रीमच्छ्रीपुरुधाम्नि च विरचितं स्थेयात्पुराणं चिरम्॥

इससे यह भी विदित होता है कि करकण्डु महाराजचरित्र के रचयिता शुभचन्द्र पाण्डवपुराण के कर्त्ता से भिन्न नहीं है। क्योंकि जीवनकाल में केवल तीन वर्ष की दूरी अधिक नहीं कही जा सकती है एवं करकण्डु महाराज का चरित्त भी दोनों शुभचन्द्र की रचना में आगया है। फिर भी यह अनुमानपरक है। प्रशस्ति एवं रचनाशैली आदि से इसका प्रकृत निर्णय किया जा सकता है। पाण्डवपुराण की प्रशस्ति से यह भी ज्ञात होता है कि "संशयिवदनविदारण" के कर्त्ता पाण्डवपुराण के कर्त्ता शुभचन्द्र से भिन्न नहीं हैं। पाण्डवपुराण और संशयिवदनविदारण के कर्त्ता शुभचन्द्र को भिन्न भिन्न मानने की धारणा

*रायचन्द्र जैनशास्त्रमाला में प्रकाशित ज्ञानार्णव के आरंभ में प्रेमी जी के द्वारा लिखित "श्रीशुभचन्द्राचार्य का समय-निर्णय" के आधार पर।

इ मुख्य कारण यह हो गया है कि संशयिवदनविदारण ग्रन्थ का प्रतिलिपिकाल संग्रहकर्त्ता को वि० सं० १५८८ मिला है। मेरे अनुमान से यह काल भ्रमपूर्ण सा ज्ञात होता है।

इसी प्रकार श्रवणबेल्गोल के शिलालेखों में भी मुझे शुभचन्द्र चतुष्टयी के दर्शन होते हैं। एक तो देवकीर्त्ति के शिष्य, दूसरे गण्डविमुक्त मल्धारिदेव के शिष्य, तीसरे माघनन्दी के शिष्य और चौथे रामचन्द्र के शिष्य।

पाण्डवपुराण की प्रशस्ति में प्रतिपादित "षड्वाद" ही संभवतः यह प्रस्तुत ग्रन्थ "षड्दर्शनप्रमाणप्रमेयानुप्रवेश" हो। किन्तु साथ ही साथ मन में यह भी शङ्का स्थान कर आती है कि पाण्डवपुराण, कार्त्तिकेयानुप्रेक्षा आदि अपने अन्यान्य ग्रन्थों की प्रशस्तियों में अपनी विस्तृत गुरुपरम्परा आदि का परिचय जिस प्रकार इन्होंने दिया है, इसमें भी दे दिये होते। अस्तु जो हो इस ग्रन्थ की रचनाशैली एवं भाषा सरणी प्रशस्त है। अन्तिम श्लोक से यह भी ज्ञात होता है कि आप अपूर्व वाद पटु, तपस्वी एवं सिद्धान्त शास्त्र के प्रखर विद्वान् थे।

बल्कि उल्लिखित श्रवणबेल्गोल के शक सम्वत् १०४८ के ४३ (११७) वें शिलालेख में वर्णित २ य शुभचन्द्र देव की ओर मेरा ध्यान कुछ आकृष्ट सा हो जाता है। क्योंकि उस शिलालेख में वर्णित शुभचन्द्र के व्यक्तित्व और पाण्डित्यद्योतक विशेषणों में इस ग्रन्थ का अन्तिम एकमात्र श्लोक मिल सा जाता है। अतः इतिहासप्रेमी विद्वान् इस ओर विशेष ध्यान देंगे।

---

(६) ग्रन्थ नं० $\frac{२१२}{ख}$

# अलंकार-संग्रह

कर्त्ता—अमृतनन्दयोगी

---

विषय—अलङ्कार

भाषा—संस्कृत

लम्बाई—८। इञ्च    चौड़ाई—४॥ इञ्च    पत्रसंख्या—१०४

---

मङ्गलाचरण

जगद्वैचित्र्यजननजागरूकपदद्वयम्।
अवियोगरसाभिज्ञमाद्यं मिथुनमाश्रये ॥१॥

तदुल्लासरसाकारां तत्त्वकैरवकौमुदीम् ।
नमामि शारदां देवीं नामरूपाधिदेवताम् ॥२॥

ग्रन्थावतरण—

उद्दामफलदां गुर्वीमुदधिमेखलाम् (?) ।
भक्तिभूमिपतिः शास्ति जिनपादाब्जषट्पदः ॥३॥
तस्य पुत्रस्त्यागमहासमुद्रबिरुदाङ्कितः ।
सोमसूर्यकुलोत्तंसो महितो मन्वभूपतिः ॥४॥
स कदाचित्सभामध्ये काव्यालापकथान्तरे ।
अपृच्छदमृतानन्दमादरेण कवीश्वरम् ॥५॥
वर्णशुद्धिं काव्यवृत्तिं रसान् भावाननन्तरम् ।
नेतृभेदानलङ्कारान् दोषानपि च तद्गुणान् ॥६॥
नाट्यधर्मान् रूपकोपरूपकाणां भिदालिप्सि(?) ।
चाटुप्रबन्धभेदांश्च विकीर्णास्तत्र तत्र तु ॥७॥
सञ्चित्यैकत्र कथय सौकर्याय सतामिति ।
मया तत्प्रार्थितेनेत्थममृतानन्दयोगिना ॥८॥
तत्रान्तरोदितानर्थान् वाक्यान्येव क्वचित् क्वचित् ।
सञ्चित्य क्रियते सम्यक् सर्वालङ्कारसंग्रहः ॥९॥

× × ×

मध्यभाग—(पृष्ठ पूर्व ५२ पंक्ति ४)—

लीलेति पूर्वकथितं पुनरपि लीलेति कथितमेतस्मिन् ।
यस्मिन्नरः प्रकृष्टं पतत्प्रकर्षं तदामनन्ति यथा ॥

कः कः कुत्र न वर्द्धरायितघुरो घोरो घुरेत्सूकरः
कः कः कं कमलाकरं विकमलं कर्त्तुं करी नोद्यतः ।
के के कानि वनान्यरण्यमहिषा नोन्मूलयेयुर्यतः ।
सिंहे स्नेहविलासबद्धवसतिः पञ्चाननो वर्त्तते ॥

× × ×

अन्तिम भाग—

इत्यमृतानन्दयोगिविरचिते अलङ्कारसंग्रहे वस्तुनिर्णयो नामाष्टमोऽध्यायः

"कन्नड कविचरिते" भाग २य पृष्ठ ३३ में एक अमृतनन्दी कवि के बारे में निम्नलिखित उल्लेख मिलता है :—

"इन्होंने अकारादि वैद्यनिघण्टु लिखा है। यह जैन कवि है। इनका लगभग १३०० शताब्दी में होना संभव ज्ञात होता है।"

"रसरत्नाकर" नामक कन्नड अलङ्कार ग्रन्थ की भूमिका में स्वर्गीय ए० वेङ्कटराव बी० ए० एल० टी० तथा पण्डित एच० शेष पैय्यङ्गार ने लिखा है कि—"अमृतनन्दी का अलङ्कारसंग्रह नाम का एक ग्रन्थ है। उसमें (१) वर्णगण विचार (२) शब्दार्थ निर्णय (३) रसनिर्णय (४) नेतृभेदविचार (५) अलङ्कारनिर्णय (६) दोषगुणालङ्कार निर्णय (७) सन्ध्यङ्ग-निरूपण (८) वृत्तिनिरूपण (९) काव्यालङ्कारनिरूपण नामक ये नव परिच्छेद हैं। यह भी इनका कोई स्वतन्त्र ग्रन्थ नहीं है। क्योंकि प्राचीन आलङ्कारिक ग्रन्थों को देखकर 'मन्व' भूपति की अनुमति से यह ग्रन्थ संचित करके मैंने लिखा है यों ग्रन्थारंभ में रचयिता ने स्वयं कहा है। यह मन्व राजा सोमसूर्यकुलोत्तंस, समुद्रविरुदाङ्कित, यमगंडगंड, कोरर्थकभीम, समरनिरङ्कुश एवं नूतसाहसाङ्क आदि विरुदावली से अलङ्कृत थे। इस बात को कवि ने ग्रन्थ के प्रत्येक परिच्छेदान्त पद्य में कहा है। इस मन्वभूपति के पिता शिवपादाम्बुजषट्पद भक्ति भूमिप थे।*

तिरुचनापल्ली के जम्बुकेश्वर देवस्थान में प्राप्त प्रतापरुद्रदेव के एक शासन से मन्वगण्ड गोपाल नामक एक प्रताप रुद्र का सामन्त था ऐसा निश्चित है, इसलिये अनुमान किया जाता है कि यही अमृतनन्दी के आश्रयदाता होंगे।

नेल्लूर के शक वर्ष १२२१ (ख्रीस्ताब्द १२९९) एक शासन में "तस्यात्मज सुतो मन्व-गण्डगोपालभूपतिः। प्रतापरुद्रभूपस्य प्रसादार्पितवैभवः" ऐसा उल्लेख मिलता है। इससे इस मन्वभूप का समय विक्रम शक १२९९ सिद्ध होता है। अब कवि अमृतनन्दी का काल विक्रम शक १३वीं शताब्दी का अन्तिम भाग परिज्ञात होता है। यह कवि प्रतापरुद्र के आश्रय में प्रतापरुद्रीय ग्रन्थ के रचयिता विद्यानाथ के समकालीन होंगे या कुछ इधर के।"

इन उल्लिखित दोनों उद्धरणों से इस ग्रन्थ के रचयिता यही अमृतनन्दी हैं तथा इनका समय भी यही १३वीं शताब्दी है यह बात प्रमाणित होती है।

---

*किन्तु भवन की इस प्रति में "जिनपादाब्जषट्पद" यही पाठ है।

(१०) ग्रन्थ नं० २१३/ख

# केवलज्ञानहोरा

कर्त्ता—चन्द्रसेनमुनि

विषय—ज्योतिष

भाषा—संस्कृत

लम्बाई—१२॥ इन्च चौड़ाई—८॥ इन्च पत्रसंख्या*—२७६

प्रारम्भिक भाग—

अनन्तविद्याविभवं जिनेन्द्रं निधाय नित्यं निरवद्यबोधम् ।
स्वान्तेऽहमिन्दुप्रभमिन्द्रवन्द्यं वक्ष्ये परां केवलबोधहोराम् ॥१॥
होरा नाम महाविद्या वक्तव्यञ्च भवद्धितम् ।
ज्योतिर्ज्ञानकलासारं भूषणं बुधपोषणम् ॥२॥
केवलज्ञानहोरायाः चन्द्रसेनेन भाषितम् ।
परोपदेशिकं ग्रन्थं (?) मया सप्तशतं (?) कृतम् ॥३॥
आगमः (?) सदृशो जैनः चन्द्रसेनसमो मुनिः ।
केवली (?) सदृशी विद्या दुर्लभा सचराचरे ॥४॥
श्रीमत्पञ्च गुरूंश्चतुर्विधसुराधीशार्चितान् संस्तुतान्
चातुर्वर्णजन(?) चतुर्गतिभवक्लेशापहारानपि ।
तत्वान् सप्तवरैकवाक्यनिरतान् दोषद्वयध्वंसकान्
आचार्यांश्च (?) उपासकान्सुमनसा वन्दामहे दिग्ग्रहान् ॥५॥
तन्मात्रवेदाम्बुधिवाणशैलशम्यक्षिचन्द्राश्वमवे ध्रुवाङ्काः ।
प्राच्यादिदिक्षु प्रथिता मुनीन्द्रै र्नष्टादिविज्ञानविधौ विधेयाः ॥६॥

× × ×

मध्यभाग (पृष्ठ १८४ पंक्ति ५)

तन्मात्रवेदाम्बुधिकामशैलशतांगनेत्रक्षितयो ध्रुतान्ताः (ध्रुवाङ्काः) ।
प्रागादिदिक्षु प्रथिता मुनीन्द्रै र्नष्टादिविज्ञानविधौ विधेयाः ॥
पृच्छकदिग्दशगुणितं प्रहरयुतं त्रिगुणितं त्रिशत् ।

* बीच बीच में कुछ सादे पृष्ठ भी हैं ।

सर्गे। त्रिभुज (?) सप्तमात्रयुतं। धनु ७। इतं। तच्चैवं १। अवर्ग २। चवर्ग ३ टवर्ग ४। तवर्ग ५। पवर्ग ६। यवर्ग ७। सवर्ग कवर्ग। अथ। एकादिशून्यपर्यन्तं १। अवर्ग २। कवर्ग ३। चवर्ग ४। टवर्ग ५। तवर्ग ६। पवर्ग ७। यवर्ग। शवर्ग। तद्वुगवर्गे। भेदबाधा ५। इतं। त्रि। त्रिमात्रर। स। समात्तरं। अन्त्याक्षरं। तद्दर शेष। गिरिबाध ५७। इतं त्रिवल। त्रि। पूर्वाक्षरं। सं। द्वितीयाक्षर। एवं प्रश्नभेदा। × × × × × × ×

× × ×

अन्तिम भाग—

× × × × × × हेदतिक ८५। हुलिगाहु ८६। हेरक्वाहि ८७। हिरिगिया ८८। हलपाल ८९। हाहूरु ९०। होमाह ९१। हाहूरु ९२। हेगति ९३। हेकंब ९४। हगरे ९५। हरियहि ९६। हुकेरि ९७। हरिग ९८। हिप्परिगे ९९। हुलमुनि १००। कोडन हुलहि १०१। होसहुग १०२। हिप्रविडि १०३। हुवलि १०४। हुणिसिगे १०५। हन गवाडे १०६। हामालि १०७। सम्पूर्णम्।

यादृशं पुस्तकं दृष्ट्वा तादृशं लिखितं मया।
यदि शुद्धमशुद्धं वा मम दोषो न दीयते ॥१॥

हमारा ज्योतिषशास्त्र दो भागों में विभक्त है। एक गणित और दूसरा फलित या होरा विज्ञान। प्रस्तुत ग्रन्थ का नाम केवलज्ञानहोरा है। होरा की व्युत्पत्ति विद्वानों ने यों की है—'आद्यन्तवर्णलोपात् होराशास्त्रं भवत्यहोरात्रात्'—अर्थात् 'अहोरात्र शब्द का आदिम अक्षर अ' और अन्तिम अक्षर त्र' इन दोनों के लोप कर देने से होरा'* शब्द व्युत्पन्न हुआ है। केवलज्ञानहोरा इस नामसे बहुत व्यक्तियों की यही धारणा है कि यह भी फलित ज्योतिष का एक मौलिक ग्रन्थ होगा। अवकाशाभाव से इसका विशेष परिचय इस समय यहाँ पर नहीं दिया जा सका। हाँ इस विद्या के ममज्ञ किसी सावकाश विद्वान् को इस पर कुछ विशेष प्रकाश डालने की चेष्टा करनी चाहिये। 'दिगम्बर जैन ग्रन्थकर्ता और उनके ग्रन्थ' में भी इसे ज्योतिषशास्त्र ही लिखा है। साथ ही साथ प्रेमी जी की इस पुस्तक में इस 'केवलज्ञानहोरा' की श्लोकसंख्या तीन हजार बतलायी गयी है। परन्तु प्रारम्भिक 'प्रत्यपद्धिक ग्रन्थ ? मया समासतं कृतम्' इस तीसरे पद्यभाग से इस ग्रन्थ की श्लोकसंख्या सात सौ सिद्ध होती है। किन्तु ग्रन्थ बहुत बड़ा है। न मालूम ग्रन्थकर्ता ने यह सात सौ संख्या किस बात की दी है।

इसके कर्ता चन्द्रसेनमुनि हैं। इन्होंने अपने इस ग्रन्थ के 'केवलज्ञानहोरायाश्चन्द्रसेनेन

* ज्योतिषोक्त प्रकार एक एक राशि या लग्न के आधे भाग को भी होरा कहते हैं।

भाषितम्" इस पद्यांश में इस बात को स्पष्ट कर दिया है। साथ ही साथ "आगमः सदृशो जैनः चन्द्रसेनसमो मुनिः। केवली (?) सदृशी विद्या दुर्लभा सचराचरे॥" इस पद्य में अपनी प्रचुर प्रशंसा भी की है। इधर उधर बहुत कुछ टटोलने पर भी इनके बारे में विशेष परिचय में नहीं मालूम कर सका। ग्रन्थान्तर्गत बातों से ज्ञात होता है कि आप ज्योतिषशास्त्र के एक अच्छे ज्ञाता थे। इसमें कोई शक नहीं कि आप कर्णाटकनिवासी एवं कन्नड़भाषी थे। क्योंकि अपने ग्रन्थ के संस्कृतबद्ध पद्यों (कर्णसूत्रों) का खुलाशा करने के लिये इन्होंने जहाँ तहाँ कन्नड़भाषा का भी अधिकतर आश्रय लिया है। भवन की यह प्रति श्रवणबेलोल की कन्नड़ प्रति से उतारी गयी है, किन्तु है यह बहुत अशुद्ध। अतः यहाँ आपकी संस्कृत-रचनाशैली के विषय में कुछ नहीं कहा जा सकता। किसी शास्त्रागार में इसकी कोई शुद्ध प्रति का अन्वेषण परमावश्यक है। इसमें जो प्रकरण* हैं उनमें कुछ का नीचे नाम-निर्देश किया जाता है:—

हेमप्रकरण, दाम्यप्रकरण, शिलाप्रकरण, मृत्तिकाप्रकरण, वृक्षप्रकरण, कार्पास-गुल्म-वल्कल-तृण-रोम-चर्म-पटप्रकरण, संख्याप्रकरण, नष्टद्रव्यप्रकरण, निर्वाहप्रकरण, अपत्य-प्रकरण, लाभालाभप्रकरण, मोक्षप्रकरण, स्त्रीसंभोगप्रकरण, भोजनप्रकरण, स्वप्नप्रकरण, सामुद्रिकप्रकरण, स्वरप्रकरण, वास्तुविद्याप्रकरण, शकुनप्रकरण, देहलोहदीक्षाप्रकरण, अञ्जनविद्याप्रकरण, विषविद्याप्रकरण। इसी प्रकार देशभेद, उपकरणभेद, शास्त्रभेद, रत्नभेद, पक्षिभेद, यन्त्रभेद, मन्त्रभेद, जातिभेद, मुद्राभेद आदि अनेक द्रव्यों के भेद भी इसमें दरसाये गये हैं। बल्कि मुद्राभेद नामक शीर्षक में विक्रम, चालुक्य, कादम्ब, युधिष्ठिरादिक अनेक ऐतिहासिक एवं पौराणिक प्रसिद्ध व्यक्तियों के नाम भी आये हैं।

* ये प्रकरण किसी काण्ड या अध्याय के अन्तर्गत हैं।



(११) ग्रन्थ नं० २१४/ख

# दानशासन

* कर्त्ता—श्रीवासुपूज्य ऋषि

विषय—दानफलादिविवरण
भाषा—संस्कृत

*लम्बाई १२॥ इञ्च*   चौड़ाई ५॥। इञ्च   *पत्रसंख्या ५५*

*प्रारम्भिक भाग —*

यस्य पादाब्जसद्गन्धाघ्राणनिर्मुक्तकल्मषाः ।
ये भव्याः सन्ति तं देवं जिनेन्द्रं प्रणमाम्यहम् ॥१॥
दानं यच्छेऽत्र धात्रीव शस्यसम्पत्तिकारणम् ।
क्षेत्रोप्तं फलतीव स्यात् सर्वलोकेषु समं सुखम् ॥२॥
शुभसद्बुद्धिभिः शुद्धपुण्योपार्जनलम्पटैः ।
सार्द्धं प्रयाविमं मर्त्यं नेतरैस्तु कदाचन ॥३॥

× × ×

*मध्य भाग (पूर्व पृष्ठ २८ पंक्ति १४)*

श्रीमत्त्रिलोकभवनान्तरसर्ववस्तुग्राहिप्रबोधनिटिलाक्षिविराजमानम् ।
ज्ञानैकगोचरमशेषमुनीन्द्रवन्द्यमिन्द्रार्चितांघ्रिमर्हन्तमहं नमामि ॥१॥
कर्मद्रुमदहत्पात्रं तस्य भेदानहं ब्रुवे ।
पात्रे देयं न चान्यत्र क्षेत्रे कृष्यधिपो यथा ॥२॥
रत्नत्रयात्मको धर्मस्तमाचरति धार्मिकः ।
धर्माभिवृद्धये स्वस्य धार्मिके प्रीतिमाचरेत् ॥३॥
पात्रभेदकथावृत्तेः पात्रं पञ्चविधं मतम् ।
तत्कथेति कृते प्रश्ने सूरिराह तदुत्तरम् ॥४॥
उत्कृष्टपात्रमनगारमणुव्रताढ्यं मध्यं व्रतेन रहितं सुदृशं जघन्यम् ।
निर्दर्शनं व्रतनिकाययुतं कुपात्रं युग्मोज्झितं नरमपात्रमिदं च विद्धि ॥५॥

संगादिरहिता धीरा रागादिमलवर्जिताः ।
शान्ता दान्तास्तपोभूषास्ते पात्रं दातुरुत्तमम् ॥६॥
निस्संगिनोऽपि वृत्ताढ्या निःस्नेहाः सुगतिप्रियाः ।
अभूषाश्च तपोभूषास्ते पात्रं दातुरुत्तमम् ॥७॥
परीषहजये शक्ताः शक्ताः कर्मपरिक्षये ।
ज्ञानध्यानतपःशक्तास्ते पात्रं दातुरुत्तमम् ॥८॥
प्रशान्तमनसः सौम्याः प्रशान्तकरणक्रियाः ।
प्रशान्तारिमहामोहास्ते पात्रं दातुरुत्तमम् ॥९॥
धृतिभावनया युक्ताः सत्वभावनयान्विताः ।
तत्त्वार्थहितचेतस्कास्तेपात्रं दातुरुत्तमम् ॥१०॥
परीषहजये शूराः शूरा इन्द्रियनिग्रहे ।
कषायविजये शूरास्ते पात्रं दातुरुत्तमम् ॥११॥

× × ×

*अन्तिम भाग—*

मतं समस्तैऋषिभिर्यदादृतैः प्रभासुरात्मावनदानशासनम् ।
मुदे सतां पुण्यघनं समर्जितं दानानि दद्यान्मुनये विचार्य्य तत् ॥
शाकाब्दे त्रियुगाग्निशीतगुणितेऽतीते वृषे वत्सरे
माघे मासि च शुक्लपक्षदशमे श्रीवासुपूज्यर्षिणा ।
प्रोक्तं पावनदानशासनमिदं ज्ञात्वा हितं कुर्वताम्
दानं स्वर्णपरीक्षका इव सदा पात्रत्रये धार्मिकाः ॥

समाप्तमिदं दानशासनम्

ग्रन्थ के अन्तिम पद्य से स्पष्टतया ज्ञात होता है कि इस "दानशासन" के कर्त्ता वासुपूज्य ऋषि हैं। साथ ही साथ उक्त पद्य से यह भी विदित होता है कि यह ग्रन्थ शक सम्वत् १३४३ माघ शुक्ल दशमी को समाप्त हुआ था। ग्रन्थकर्त्ता ने अपने इस ग्रन्थ में गुरुपरम्परा, गण, गच्छ आदि की कुछ भी चर्चा नहीं की है। अतः इनके विषय में अधिक प्रकाश नहीं डाला जा सका। दाक्षिणात्य कतिपय शिलालेखों में "वासुपूज्य" यह नाम मिलता है अवश्य। पर प्रस्तुत वासुज्पूय के गणगच्छादि के न मालूम होने से नहीं कहा जा सकता है कि अमुक वासुपूज्य ही इस दानशासन के कर्त्ता हैं। अगर किसी विद्वान् को इन वासुपूज्यऋषि के गणगच्छादि विशेष बातों का पता ज्ञात हो तो उन्हें प्रकट कर देना चाहिये।

इनकी संस्कृत रचनाशैली साधारणतया अच्छी है। प्रत्येक भाग की श्लोकसंख्या अलग अलग बता कर इस ग्रन्थ को इन्होंने निम्नलिखित भागों में विभक्त किया है:—

(१) अष्टविधदानलक्षण (२) उत्तमपात्रसामान्यविधि (३) अभयदानविधि (४) दानशालाविधि (५) क्रियाविधि (६) द्रव्यशोधनविधि (७) पात्रलक्षणविधि (८) करण-त्रयलक्षिताहारदानविधि (९) भैषज्यदानविधि (१०) शास्त्रदानविधि।

---

(१२) ग्रन्थ नं० $\frac{२१५}{ख}$

# भव्यकण्ठाभरणपञ्चिका

कर्ता—अर्हद्दास

---

विषय—देवगुरुशास्त्रादिलक्षण
भाषा—संस्कृत

लम्बाई ६॥ इन्च          चौड़ाई ६ इन्च          पत्रसंख्या २३

---

प्रारम्भिक भाग—

श्रीमान् जिनो मे श्रियमेष दिश्याद्यदीयरक्तोज्ज्वलपादपीठम्।
कदैर्नतेन्द्रोत्करमौलिरत्नैः स्वपद्मरागाद्रिव चालितं स्वैः ॥१॥
सदापि सिद्धो मयि सन्निदध्यात्स सिद्धिवध्वा सह सान्द्रसौख्यम्।
पर्येत्यजस्रं तनुमाप्तवान्यः सम्भोगमाविश्रममीतवेद्यः ॥२॥
आचार्यवर्याश्चरितानि शिष्यानाचारयन्तः स्वयमाचरन्तः।
षट्त्रिंशतापि स्वगुणैर्युतास्ते सन्त्वापरात्माप्तगुणाभिलाषाः ॥३॥
तेऽध्यापकाः स्युर्ददते नितान्तं ये ब्रह्मचर्यव्रतपालिनोऽपि।
दयाश्च चित्तेषु सरस्वतीश्च मुखेषु देहेषु तपःश्रियश्च ॥४॥
ते साधवो मे ददतु स्वशक्तिं दयालवोऽपि क्षतदिव्यशस्त्रैः।
अनङ्गराजं समरे निहत्य कुर्वन्त्यनङ्गोत्पदं स्वकीयम् ॥५॥
जिनागमक्षीरनिधिर्गभीरो निर्लोडितश्चेद्विबुधैर्विधानात्।
ददाति रत्नत्रयमुज्ज्वलार्घं तदा स तेभ्योऽप्यमृतं दुरापम् ॥६॥

श्रीगौतमाद्या जिनयोगिनो ये वीरांगदान्ता मङ्गितात्मवृत्ताः ।
तदीयनामाक्षररत्नमाला मदीयवाण्या मणिकण्ठिका स्यात् ॥७॥
अथाशरीरानुपमाम्बुजाक्षीमप्याशु वश्यां यदलं विधातुं ।
शतं सुवर्णाभिनवार्थरत्नैस्तद्भव्यकण्ठाभरणं तनिष्ये ॥८॥

× × ×

मध्यभाग (पूर्व पृष्ठ १४ पंक्ति ४)

श्रित्वादिमं (?) तापमितेषु वृद्ध्यानाश्रित्य मूलाच्च भजत्स्वमुक्त्वा ।
छायाद्रुवत्तस्य न रूपरागस्तथापि ते दुःखसुखास्पदानि ॥१॥
तस्मिन्निदानीमिव सार्वभौमे देशे वसत्यप्यतिविप्रकृष्टे ।
चरन्ति ये ते सुखिनस्तदीयामाज्ञामनुल्लङ्घ्य परे सदुःखाः ॥२॥
जना गृहग्रामपुरीजनान्तपट्खण्डमात्रप्रभुशासनं चेत् ।
उल्लंघयन्तोऽप्युरुदुःखभाजस्तत्किं पुनस्सर्वजगत्प्रभोस्तत् ॥३॥
सतो हितं शास्ति स एव देवः सदाप्य (?) ते शासनतत्फलेच्छाम् ।
कलस्वनं कर्णसुधारसौघं वमत्तयोर्वाद्यमपेक्षते किम् ॥४॥

× × ×

*अन्तिम भाग—*

अभ्यीस्सहार्थाभिदयेति सर्वेऽप्याचार्यमुख्या गुरवस्त्रयोऽपि ।
असारसंसारविनाशहेतोराराधनीया अनिशं मया स्युः ॥१॥
सूक्त्यैव तेषां भवभीरवो ये गृहाश्रमस्थाश्चरितात्मधर्माः ।
त एव शेषाश्रमिणां सहाया धन्याः स्युराशाधरसूरिवर्याः ॥२॥
आराध्यमानामलदर्शनास्ते धर्मेऽनुरक्ताः शमिनां सदापि ।
एकं यथाशक्ति भजन्त्यशल्यमेकादशाणुव्रतिकास्पदेषु ॥३॥
ते पात्रदानानि जिनेन्द्रपूजाः शीलोपवासानपि चिन्वते च ।
न्यायेन कालादसतोऽथवोपभोगस्य शर्मानुभवन्ति चालम् ॥४॥
कर्तुं तपः संयमदानपूजास्वाध्यायमप्याश्रितचारुवार्ताः ।
ते तद्भवं श्रीजिनसूक्तशुद्ध्या पक्षादिभिश्चाधवलं क्षिपन्ति ॥५॥
त एव मान्या भुवि धार्मिकौघा धर्मानुरक्ताखिलभव्यलोकैः ।
सुधानुरक्ता ह्यनुरागसूतिमाधारपात्रेष्वपि तन्वतेऽस्याः ॥६॥

इत्युग्रमानादिकलङ्कवर्जं गीर्दक्षणोऽप्येव सदा कवि स्यात्
तत्स्थानमभ्यासविते तनोऽप्यारकर्मक्षपोऽक्रममसुखल्पदुरम् ॥७॥
ख्यातादिकसमितिसिद्धमनोऽन्य सम्यग्गेषु दानविधेषु च मध्यमार्गम् ।
ये सम्यगेव सुधियः विचरन्ति तेऽर्हद्दासस्य भेष सततं सुखिनो भवन्ति ॥८॥

इत्यर्हद्दासरचितभव्यकण्ठाभरणस्य पञ्जिका समाप्तम् ।

इस "भव्यजनकण्ठाभरणपञ्जिका" के कर्ता कविवर अर्हद्दासजी हैं। अभी तक इनके तीन ही ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं। प्रस्तुत कृति को छोड़ कर शेष दो ग्रन्थ—"पुरुदेव-चम्पू" तथा "मुनिसुव्रतकाव्य" प्रकाशित हो भी चुके हैं। पहला ग्रन्थ "माणिकचन्द्र जैन-ग्रन्थमाला" बंबई से और दूसरा "मुनिसुव्रतकाव्य" संस्कृत हिन्दी-टीका सहित "जैनसिद्धान्त-भवन" आरा से। इनकी कविता के बारे में यहाँ पर मैं विशेष कुछ न लिख कर सहृदय पाठकों से "मुनिसुव्रतकाव्य" को ही आद्यन्त एक बार पढ़ जाने का अनुरोध करता हूँ। हमारे अर्हद्दास जी गद्य पद्य दोनों के सिद्धहस्त लेखक हैं। आपकी सभी रचनायें माधुर्य और प्रासादादि काव्योचितगुणों से ओतप्रोत हैं।

आप विद्वद्वर आशाधर जी के शिष्य हैं। यह बात आपकी तीनों कृतियों के निम्न-लिखित अन्तिम पद्यों से स्वयं सिद्ध होती है:—

मिथ्यात्वकर्मपटलैश्चिरमावृते मे युग्मे दृशोः कुपथयाननिदानभूते ।
आशाधरोक्तिलसदञ्जनसंप्रयोगैः स्वच्छीकृते पृथुलसत्पथमाश्रितोऽस्मि ॥
(मुनिसुव्रतकाव्य)

सूक्त्यैव तेषां भवभीरवो ये गृहाश्रमस्थाश्चरितात्मधर्माः ।
त एव शेषाश्रमिणां सहायाः धन्याः स्युराशाधरसूरिधियाः ॥
(भव्यकण्ठाभरणपञ्जिका)

मिथ्यात्वपङ्ककलुषे मम मानसेऽस्मिन् आशाधरोक्तिकतकप्रसरैः प्रसन्ने ।
उल्लासितेन शरदा पुरुदेवभक्त्या तच्चम्पुदम्भजलजेन समुज्जृम्भे ॥
(पुरुदेवचम्पू)

पण्डित नाथूराम प्रेमी जी ने अपनी "विद्वद्रत्नमाला" भाग १ में लिखा है कि पण्डित-प्रवर आशाधर जी का जन्म वि० सम्वत् १२३५ के लगभग हुआ होगा। इनकी जन्मभूमि सपादलक्ष (सवालाख) देशका मण्डलकर (मांडलगढ़) थी। उस समय उक्त मांडलगढ़

अजमेर के चौहानों के अधीन रहा। ई० सन् ११९२ के बाद जब यह गढ़ मुसलमान बादशाहों के हाथ में आया तब मुसलमानों के उपद्रव से बचने के लिये आशाधर जी को अपनी जन्मभूमि का परित्याग कर सपरिवार धारानगरी में आकर रहना पड़ा। उन दिनों धारा नगरी में राजा विन्ध्यवर्म का शासन चलता था। यह बड़ा विद्याप्रेमी था। इसका मन्त्री बिल्हण था। यह आशाधरजी को बहुत मानता था। बल्कि आशाधरजी को बिल्हण 'कविराज' कह कर पुकारता था। अन्यान्य विद्वान् भी आशाधर जी की कविता का बहुत आदर करते थे। आशाधर जी के मदनोपाध्याय आदि कई प्रख्यात पण्डित शिष्य थे। बल्कि इस मदनोपाध्याय को महाराज अर्जुनदेव का राजगुरु एवं महाकवि होने का भी सम्मान प्राप्त था। उक्त अर्जुनदेव राजा विन्ध्यवर्म का पुत्र था। आशाधरजी स्वयं गृहस्थ थे, फिर भी बड़े बड़े मुनिगण इनकी शिष्यता स्वीकार कर इनसे पढ़ते थे। पता चलता है कि आशाधरजी वृद्धावस्था में नलकच्छपुर (नालछा) में जाकर रहने लग गये थे। इनकी कई अमूल्य कृतियाँ उपलब्ध हैं। इनमें "भव्यकुमुद-चन्द्रिका" नामक अनगार-धर्मामृत की टीका ही सब से पीछे की है। यह टीका वि० संम्वत् १३००* में समाप्त हुई थी। अतः प्रस्तुत भव्यकण्ठाभरणपञ्चिका के रचयिता आशाधरजी के शिष्य इस अर्हद्दासजी का समय भी लग-भग यही विक्रम की १३ वीं शताब्दी का उत्तरार्द्ध अथवा १४ वीं शताब्दी का पूर्वार्द्ध होना चाहिये।

---

* बाबू हीरालालजी का मत है कि आशाधरजी ने वि० सम्वत् १२७२ के लगभग कुछ काल बरार प्रान्त में निवास और ग्रन्थ-रचना भी की होगी। देखें "मध्यप्रांत-मध्य-भारत व राजपूताना के प्राचीन जैन स्मारक" की भूमिका पृ० १७।



(१३) ग्रन्थ नं० २१६/ख

# भव्यानन्द-शास्त्र

कर्ता—श्रीमत्पाण्ड्य क्ष्मापति

विषय वैराग्य

भाषा—संस्कृत

लम्बाई—६।।। इञ्च चौड़ाई—६ इञ्च पत्रसंख्या १२

प्रारम्भिक भाग—

श्रियं क्रियाद्यस्य महाभिषेके निरस्तगाम्भीर्यगुणः पयोधिः ।
स्वकीयरत्नप्रकरैः प्रदोषशोभां विधत्ते स जिनेश्वरः वः ॥१॥
नेत्राब्जैरम्बुजैकद्रुमनयनजलैर्दिव्यतीर्थाम्बुपूरैः
शीघ्रैः शुद्धैः सुगन्धैरतिशयविलसत्तन्दुलैः काव्यदीपैः प्रदीपैः ।
धारणालैरक्षतार्यैः सह विधुविशदैरक्षतैर्भक्तिरूपैः–
धूपैरिन्द्राभ्यर्च्यमानं जिनचरणसरोजातयुग्मं भजामि ॥२॥
शीलाकरान् दिव्यगुणाभिरामान् निःशुद्धचारित्रसुधांशुबिम्बान् ।
भक्त्या महत्या प्रणमामि नित्यं समन्तभद्रादिमुनीन्द्रमुख्यान् ॥३॥
नरेन्द्रमुख्यैरिह पूज्यपादं शीलैः समस्तैश्च समन्तभद्रम् ।
गुणैरनिन्द्यैः कलशोद्भवमीडे श्रीवर्द्धमानं श्रुतपद्मभानुम् ॥४॥
वर्द्धमानाख्यया नित्यं वर्धितोऽपि महीतले ।
असौ मुनिपतिश्चित्रं गतमानकषायकः ॥५॥
अनिन्दिताशेषचरित्रपुष्पश्रीनागचन्द्रव्रतिपुंगवस्य ।
निर्वाणमेतद् भुवि सद्गुणानां निर्वाणवृत्तं प्रकटीकरोति ॥६॥
धाम्नार्कं सुधया सुधांशुमतुलं सद्गाम्भीर्यमम्भोधिना
शान्तिं चैत्यवनान्तकान्तरुचिभिर्धैर्यं सुवर्णाद्रिणा ।
शीलं स्वामिनिरन्तरप्रसरत्सत्यं शुद्धवृत्तिं प्रभो
जाड्यं सह सम्प्रयाति भवतः श्रीदेवचन्द्रप्रभो ॥७॥
गुणान्वितोऽपि (?) सुमनोऽन्वितोऽपि सुवर्णपूर्णाभरणान्वितोऽपि ।
श्रीपूज्यपादव्रतिपो विचित्रं विमुक्तभोगो गतभूषणाङ्गः ॥८॥

निरस्तमोहैः सुजनैर्नतीहैः प्रशान्तभावैः प्रतिभावलोकैः ।
अस्मिन्प्रबन्धे सततं प्रमोदात्प्रचिन्तनीयानि पदानि सन्ति ॥९॥
यथा वस्तुस्थितिर्लोके तथा वक्ष्याम्यहं निजम् ।
रागद्वेषद्वयं हित्वा सदा शृण्वन्तु धीधनाः ॥१०॥
हिंसासक्तैर्मृषानन्दैर्दुर्बुधैश्च क्लैरपि ।
अभव्यमेव मत्काव्यं भाव्यं भव्यजनैः सदा ॥११॥
स्वभावसिद्धमभ्यस्य लोकस्य हि गुणागुणम् ।
अवाच्यमप्यहं वक्ष्ये भव्यबोधाय भावतः ॥१२॥
शुचिरुचितरभव्यानन्दनामैकपूज्यं मदगिरिशतकोटिं ग्रन्थमानन्दकंदं ।
पुलकवनवसन्तं पाण्ड्यभूनाथजातं सहजसुखसुधाब्धिं वीक्ष्य नन्दन्तु सन्तः ॥१३॥
निजकरटनिकटकटुरटदघमधुकरनिनदद्त्तकर्णास्य ।
मिथ्यागजस्य विदलनविधिचतुरपदो मदीयकाव्यहरिः ॥१४॥
त्यक्त्वा जिनेन्द्रवचनामृतमात्मसारं कुर्वन्ति कुत्सितमृषावचनेषु रागम् ।
ये ते स्वमातृकुचदुग्धरसं विहाय मुग्धाः पिबन्ति विषतोयमतिप्रमोहात् ॥१५॥

× × ×

मध्यभाग (पृष्ठ ६ श्लोक ६२—६३)

मृषापदं घोरभवाब्धिकंबुं कृशोदरीकण्ठमिमं हि लोके ।
मनोजपूगीगलमित्यवेत्य मनोविकारं मनुजाः श्रयन्ते ॥६२॥
हृद्दोलाङ्गूललीलाचलमघमधुलिट् पद्मकोशं भवाब्जि-
न्यम्भः क्रीडद्रथांगं घनपिशितमयं यत्कुचं कामिनीनाम् ।
कुम्भं दम्भोलिपाणिद्विरदपरिलसत्कुम्भमित्येव मुक्त्वा
चित्रं तत्रैव सक्तं सकल जगदिदं धिङ् नृणां चेष्टितानि ॥६३॥

× × ×

अन्तिम मंगलाचरण एवं प्रशस्तिः—

सम्यक्त्वाङ्कुरसंभवः प्रविलसद्वैराग्यमूलान्वितः
शुद्धानन्दविलोलपल्लवकुलः कल्याणशाखान्वितः ।
ज्ञानोद्यत्कुसुमान्वितः शमफलाकीर्णो विचारास्पदम्
जीयादार्हतपारिजातविटपी संसारसन्तापहः ॥

शब्दानन्दरसास्पदं बुधजनानन्दाम्बुपूरप्रदः
भव्याह्लादसमर्पणैकनिपुणो ग्रन्थः प्रबोधाकरः।
युक्त्या श्रीजिनदत्तभूमिपमहावंशाब्धिपूर्णेन्दुना
पाण्ड्यक्ष्मापतिना विशुद्धमतिना सौख्याश्रयो निर्मितः॥

आचन्द्रार्कं जगत्यस्मिन् धर्माधर्मसमन्विते।
भव्यानन्दाभिधो ग्रन्थो भव्यानन्दाय वर्धताम्॥
नमः श्रीशान्तिनाथाय कर्मारण्यदवाग्नये।
धर्मामृतवसन्ताय बोधाम्भोधिसुधांशवे॥

इति श्रीमत्पाण्ड्यभूपतिविरचितो भव्यानन्दः समाप्तः।

इस भव्यानन्द ग्रन्थ के कर्ता पाण्ड्य क्ष्मापति के परिचय के साथ साथ इनका कुछ वंशपरिचय भी दे देना मैं समुचित समझता हूँ। प्राचीन समय में उत्तर मधुरा (मथुरा) में उग्रवंशीय वीरनारायण आदि अनेक शासक हुए हैं। पीछे इस वंश का राजा साकार हुआ जो किसी समय एक भील लड़की पर आसक्त होकर अपनी धर्मपत्नी महिषी श्रीयला देवी एवं पुत्ररत्न जिनदत्त राय से उदासीन हो गया। बल्कि एक दिन उक्त भील की लड़की पद्मिनी के दुराग्रह से वह अपने प्रिय पुत्र जिनदत्त राय तक को भी मरवा डालने के लिये उतारू हो गया। पर भील कन्या के इस षड्यन्त्र का अपने कुलगुरु के द्वारा रानी श्रीयला को पता लग गया। तुरन्त ही उक्त रानी श्रीयला ने कुलदेवी पद्मावती की प्रतिमा के साथ अपने प्रियपुत्र जिनदत्त राय को सुरक्षा के खयाल से वहां से कहीं अन्यत्र भेज दिया। जिनदत्त राय मथुरा से चलकर कुछ दिनों के बाद वर्तमान मैसूर राज्यान्तर्गत पोम्बुच में पहुँच एवं वहीं राज्य स्थापित कर शासन करने लगे। इसके बाद इन्होंने दक्षिण मधुरा (मदुरा) के प्रसिद्ध पांड्यवंशी राजा वीर पांड्य की पुत्री पद्मिनी और मनोरमा के साथ विवाह किया। इस मदुरा पांड्यवंश का विस्तृत वर्णन जो हिन्दी विश्वकोष के १३ वें भाग में छपा है उसी में इस वंश के राजाओं के नाम की एक लम्बी तालिका भी दी गयी है। तालिकान्तर्गत राजाओं के अतिरिक्त इसी वंश की एक शाखा वर्तमान दक्षिण कन्नड़ जिला में भी राज्य शासन करती रही। उसकी राजधानी कारकूर थी। उस समय यह "कारकूर" दक्षिण भारत में एक समृद्धिशाली नगरी मानी जाती था[1]। दक्षिण के स्वर्गीय तात्याचार्य आदि कई सुप्रसिद्ध विद्वानों ने पांड्यवंश को जैन

१—"वीर" वर्ष ७ अंक १२-१३ में प्रकाशित मेरा 'कारकूर' लेख देखें।

बतलाया है। हाँ, इसके सभी शासक तो जैन नहीं माने जा सकते किन्तु दक्षिण कन्नड़ प्रान्त में इस बंश के जितने राजा हुए हैं वे सब के सब जैन धर्मावलम्बी थे।

कुछ दिनों के बाद राजा जिनदत्त राय को पार्श्वचन्द्र तथा नेमिचन्द्र नामक दो पुत्र हुए। पार्श्वचन्द्र ने अपने शासन-काल में अपने नाम के अन्त में "पांड्यभैरव राज" यह एक नूतन उपनाम जोड़ दिया। इसका कारण यह बतलाया जाता है कि पूर्व में भैरवी पद्मावती के द्वारा अपने पिता की रक्षा एवं अपनी माता पांड्यवंशीय होने से ही इन्हों ने उक्त उपनाम को अपनाया। पीछे इस वंश के सभी राजा इस "पांड्यभैरव" उपनाम को बड़े आदर के साथ अपने नाम के आगे जोड़ने लगे। उक्त जिनदत्त राय के वंश के राजा पीछे दक्षिण कन्नड जिला में भी शासन करने लगे। इन राजाओं की राजधानी वर्तमान कार्कल में थी। कार्कल में शासन करने वाले इस वंश के राजाओं की नामावली इस प्रकार है :—

(१) पांड्य देवरस अथवा पांड्य चक्रवर्त्ती, (२) लोकनाथ देवरस (३) वीरपांड्य देवरस (४) रामनाथ अरस (५) भैररस ओडेय (६) वीर पांड्य भैररस ओडेय (७) अभिनव पांड्य देव अथवा पांड्य चक्रवर्त्ती (८) हिरिय भैरव देव ओडेय (९) इम्मडि भैरव राय (१०) पाण्ड्यप्प ओडेय (११) इम्मडि भैरव राय (१२) रामनाथ (१३) वीर पाण्ड्य[२]।

उक्त तालिका में प्रतिपादित शासकों में से ही मुझे कविवर पाण्ड्य क्ष्मापति को खोजना है। पर खेद है कि इन्होंने अपनी रचना में कहीं भी अपना समय न देकर इस कार्य को कुछ गहन बना दिया है। खैर, इन्होंने इस भव्यानन्द ग्रन्थ के प्रारंभिक ६ठे एवं ७म श्लोकों में क्रमशः नागचन्द्रव्रती तथा देवचन्द्र इन दोनों का सादर स्मरण किया है। अब मुझे इन्हीं दोनों पाण्ड्य क्ष्मापति के स्मरणीय व्यक्तियों के समय के आधार पर इनका समय निर्धारित करना है। उल्लिखित नागचन्द्रजी वही नागचन्द्र हैं जिन्होंने धनंजयकृत विषापहार स्तोत्र की एक संस्कृत टीका लिखी है। वह टीका "भवन" में मौजूद है और इसकी प्रशस्ति यथास्थान "भास्कर" की किसी किरण में दी जायगी। इस टीका से पता चलता है कि मूलसंघान्तर्गत देशीगण, पुस्तक गच्छ के ललितकीर्त्तिजी के आप अग्रशिष्य थे। साथ ही साथ नागचन्द्रजी ने अपनी टीका में यह साफ साफ लिख दिया है कि इनके गुरु ललितकीर्त्तिजी पनसोगे (मैसूर) के निवासी एवं तौळव देश के प्रवासी थे। दक्षिण कन्नड प्रान्त की बोल-चाल की भाषा 'तुळु' है इसी से यह तौळव देश कहलाता है। यही ललितकीर्त्ति जी तौळव देशान्तर्गत कार्कल के राज्यशासक भैरव

२—"दक्षिण कन्नड़ जिल्लेय प्राचीन इतिहास" देखें।

राजवंश के मनोनीत राजगुरु थे। बल्कि इन्हीं के समक्ष में शकसम्वत् १३५३ वि० सं० १४८८ में वीर पाण्ड्य के द्वारा कार्कल में बाहुबली स्वामी की विशाल प्रतिमा की प्रतिष्ठा की गयी थी। इससे यह बात सिद्ध हो जाती है कि नागचन्द्रजी विक्रमीय १४ वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध और १५ वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध के विद्वान् हैं। सुहृद्वर पं० जुगल किशोरजी ने "जैन हितैषी" भाग १२, अङ्क २ ३ में इनका जो समय विक्रमीय १६ वीं शताब्दी निर्धारित किया है वह मुझे ठीक नहीं जँचता है। क्योंकि आपके इस समय-निर्णय से तो गुरु ललितकीर्ति और शिष्य नागचन्द्र में कम से कम सौ सवा सौ वर्षों का एक विशाल अन्तर पड़ जाता है। साथ ही साथ पं० जुगल किशोरजीने नागचन्द्र के मुनित्व पर जो सन्देह प्रकट किया है वह भी प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रारंभिक †ठे श्लोक से दूर हो जाना चाहिये। क्योंकि इस पद्य द्वारा इन्हें 'यतिपुंगव' आदि विशेषणों से स्मरण किया है।

अब देवचन्द्रजी को लीजिये। यह देवचन्द्र इन्हीं नागचन्द्र के अन्यतम गुरु एवं उल्लिखित ललितकीर्तिजी के शिष्य हैं। नागचन्द्रजी ने अपनी विषापहार की टीका में इन्हें भी अपना गुरु स्पष्टतया लिखा है। बल्कि उल्लिखित ललितकीर्तिजी के शिष्य जिनयज्ञफलोदय के कर्त्ता मुनि कल्याणकीर्ति ने अपने ग्रन्थ के प्रारम्भ में स्वगुरु की प्रशंसा करते हुए "देवचन्द्रमुनीन्द्राख्यो दयापाल प्रसन्नधी" इस पद्यांश में उक्त देवचन्द्र का भी उल्लेख कर दिया है। इनका यह जिनयज्ञफलोदय ग्रन्थ शक १३५० में समाप्त हुआ था।* श्रवणबेलगोल के शक सम्वत् १३२० के नं० १०५ (२५४) वाले शिलालेख में प्रतिपादित नागचन्द्र और देवचन्द्र हमारे पूर्वोक्त नागचन्द्र—देवचन्द्र से प्राय अभिन्न होंगे। क्योंकि दोनों के गणगच्छादि एक हैं और साथ ही साथ ३५ साल के समय का यह अन्तर भी कोई असम्भवपरक महान् अन्तर नहीं है।

अस्तु उल्लिखित प्रमाणों के आधार से मैं यह कह सकता हूँ कि ललितकीर्ति, देवचन्द्र, कल्याणकीर्ति नागचन्द्र और पाण्ड्य क्ष्मापति ये सब के सब लगभग सम सामयिक विद्वान् थे। संभव है कि ये लोग एक साथ कार्कल में रहे हों। साथ ही साथ यह भी सिद्ध हो जाता है कि देवचन्द्र नागचन्द्र और कल्याणकीर्ति ये तीनों ललितकीर्ति के शिष्य थे। इससे भव्यानन्द शास्त्र के कर्त्ता पाण्ड्य क्ष्मापति का समय भी एक प्रकार से हल हो जाता

* प्रशस्ति संग्रह पृष्ठ १८ देखें।

† . देशीगणो छन्गुणोऽन्वितपुस्तकाख्यगच्छेऽत्र खेभरवलिर्भवति प्रभूता।

तत्रासन्नाग-देवोरुय श्विजिन-श्रेष्ठ प्रभा-भासय दा—

है। मेरा अनुमान है कि अपने ग्रन्थ (भव्यानन्दशास्त्र) में नागचन्द्र-देवचन्द्र को स्मरण करने वाले यह पाण्ड्य क्ष्मापति ही बाहुबलीमूर्त्ति के प्रतिष्ठापक वीर पाण्ड्य भैररस (शक १३५३ सन् १४३१—३२) अथवा उनके उत्तराधिकारी अभिनव पाण्ड्यदेव या पाण्ड्यचक्रवर्ती (शक १३७९ सन् १४५७) हों।

मैंने पाण्ड्य क्ष्मापति का वंश-परिचय जो ऊपर दिया है वह भव्यानन्द के अन्त के "नानानव्यरसास्पदं बुधजनानन्दाश्रुपूरप्रदो भव्याह्लादसमर्पणैकनिपुणो ग्रन्थः प्रबोधाकरः। युक्त्या श्रीजिनदत्तभूमिपमहावंशाब्धिपूर्णेन्दुना पाण्ड्यक्ष्मापतिना विशुद्धमतिना सौख्याश्रयो निर्मितः॥ इस श्लोक के आधार पर। आशा है कि यह वंश-मन्तव्य आपत्तिजनक नहीं होगा।

---

(१४) ग्रन्थ नं० २१७/ख

## बीजकोश

कर्त्ता—

---

विषय—मन्त्रशास्त्र

भाषा—संस्कृत

लम्बाई ६।।। इञ्च चौड़ाई ६ इञ्च पत्रसंख्या २१

---

*प्रारम्भिक भाग—*

तेजो भक्तिर्विनयः प्रणवः ब्रह्मप्रदीपवामाश्च।  
वेदोऽब्जदहनध्रुवमादि (?) ओमिति ख्यातम्॥  
मायातत्वं शक्तिर्लोकेशो ह्रीं त्रिमूर्त्तिबीजेशौ।  
कूटाक्षरं क्षकारं मलवरयूं पिण्डमष्टमूर्त्तिश्च॥  
बाणाः पञ्च द्रां द्रीं क्लीं ब्लूं सः इति ठवर्णमखिलेन्दुः।  
क्ष्वीं स्वीं हं सं सुरभिमुद्राक्षरमयवाग्भश्चैं (?) च॥  
क्षिप ओं स्वाहा बीजाः क्षितिजलदहनानीलाम्बरं क्रमशः।  
खगपतिपञ्चाक्षरमित्यां वा ह्रंतत्कशां च स्यात्॥

× × ×

दण्डस्वस्तिकपंकजकुक्कुटकुलिशाख्यभद्रपीठानि ।
उद्यार्करागशशधरधूमहरिद्राः सिता वर्णाः ॥
अस्त्रकं शस्यते कुंडं वश्याकर्षणपीडने ।
शान्तिपुष्टौ चतुष्कोणं वृत्तं द्वेषापसारके ॥
स्फटिकं च प्रवालं च मुक्ता स्वर्णं च बीजकम् ।
शान्तिपुष्टौ वशाकृष्टौ विद्वेषोच्चाटरोधने ॥
शान्तिपुष्टौ तु रुद्राक्षैः पद्माक्षैः स्फटिकैर्जपेत् ।
तद्वर्णयुतसत्पुष्पैर्जपं स्यात्सर्वकर्मणि ॥
मोक्षशान्तिवशाकर्ष स्तम्भद्वेषेऽपसारके ।
अंगुष्ठमध्यमानामितर्जनीभिर्मणिं चरेत् ॥
अङ्गुलानि समुद्दैर्घ्यं द्वादशाकृष्टिवश्ययोः ।
अष्टावेवाभिचारेषु नवशान्तिकपौष्टिके ॥
वषड् वश्ये फडुच्चाटे हुं द्वेषे पौष्टिके स्वधा ।
वौषडाकर्षणे स्वाहा शान्तिके घेऽथ पीडने ॥
शान्तिपुष्ट्योः सितं पुष्पं वश्याकृष्टौ च रक्तकम् ।
अभिचारे तु धूम्रं स्यात् स्तम्भने पीतमादिशेत् ॥
सर्वधान्यकृतैर्लाजैस्तद्रजोभिर्गुडान्वितैः ।
चन्दनागुरुकर्पूरगुग्गुलाज्यघृतादिभिः ॥
पायसान्नाक्ततैर्मिश्रैश्च दूर्वाङ्कुरादिभिः ।
समिद्भिश्च चरेद्धोमं प्रतिष्ठाशान्तिपौष्टिके ।

॥ इति षट्कर्मविधिः समाप्तः ॥

यह एक मन्त्र-शास्त्रान्तर्गत अल्पकाय ग्रन्थ है। इसका नाम "बीजकोष" है। देवताओं के मूल मन्त्र को बीज मन्त्र कहते हैं। यह इसी का संग्रह—कोश है। तन्त्र-शास्त्र में प्रत्येक देवता के भिन्न भिन्न बीजमन्त्र कहे गये हैं।

इसमें सर्व-प्रथम बीजाक्षर सामर्थ्य प्रकरण दिया गया है। इस प्रकरण में भिन्न भिन्न बीजाक्षरों की सामर्थ्य बतलायी है। जैसे ह्रीं यां ह्रीं स्मृतिनाशनम्, ह्रीं मां ह्रीं आकर्षणम्, ह्रीं ईं ह्रीं पुष्टिकरणम्, ह्रीं ईं ह्रीं आकर्षणम् आदि। दूसरा प्रकरण है बीजकोष। इसमें अन्यान्य बीजाक्षरों का उल्लेख मिलता है। जैसे—

लोंकारं पृथिवीबीजं वंकारं आपदुच्यते।
रोंकारं अग्निबीजं वा प्रथमं सर्वदर्शने॥

स्वाकारं मारुतं ह्येथ हकारं व्योमनिश्चयम् ।
रकारं वह्निबीजं च क्रौं गजवशाङ्कुशे ॥

तीसरा प्रकरण मन्त्र-व्याकरण है। इस प्रकरण में अकारादि से लेकर क्षकार-पर्यन्त प्रत्येक बीजाक्षर का लक्षण बतलाया गया है। बल्कि इसी प्रकरण का आरम्भिक कुछ अंश अन्तिम भाग के पहले मध्य भाग शीर्षक में दे दिया गया है। इसके आगे अक्षरों के वर्ण, लिङ्ग, वश्य, आकर्षण आदि कार्यभेद तथा पारस्परिक बीजाक्षरों की मित्रता शत्रुता आदि का उल्लेख किया गया है। अन्तिम मन्त्रपरीक्षा प्रकरण में मास-फल, नक्षत्र फल, राशिफल, पञ्चभूत-फल आदि की चर्चा कर कौन कौन बीजाक्षर किन किन कार्यों में व्यवहरणीय हैं पर उनकी क्या विधि है इत्यादि बातों पर संक्षेप में विचार किया गया है। साथ ही इसमें यह भी बतलाया है कि गुरु मन्त्रोपदेश देने के पहले शिष्य की भले प्रकार से जाँच कर ले। अन्त में उच्चाटनादि प्रत्येक कर्म की दिशा, काल मुद्रा, आसन, हवनकुण्ड, माला, समिध् ( लकड़ी ) आदि आवश्यक बातों पर भी साधारण प्रकाश डाला गया है।

हिन्दू मन्त्रशास्त्र ने भी मूल बीजाक्षरों पर काफी प्रकाश डाला है। जैसे—अन्नपूर्णा बीज, शूलिनी बीज, हयग्रीव बीज, नरहरि बीज, श्रीविद्या-बीज, श्मशानकालिका-बीज, धावडालिनी बीज, कर्णपिशाची बीज, भूतिकाविग्रह बीज, सुदर्शन बीज, निगडबन्धन मोक्षण-बीज आदि।

अब रही बात इसके रचयिता के विषय में। किन्तु इस विषय के साधन के अभाव में इस बीज कोश के कौन रचयिता हैं यह नहीं कहा जा सकता।



(१५) ग्रन्थ नं० २२२/ख

# प्रतिष्ठा-कल्पटिप्पणम् (जिनसंहिता)

कर्त्ता—कुमुदचन्द्र

विषय—प्रतिष्ठा

भाषा—संस्कृत

लम्बाई १३॥ इञ्च | चौड़ाई ५॥ इञ्च | पत्रसंख्या ३६

आरम्भिक भाग—

श्रीमाघनन्दिसिद्धान्तचक्रवर्त्तितनूभवः
कुमुदेन्दुरहं वच्मि प्रतिष्ठाकल्पटिप्पणम् ॥१॥
विज्ञानं विमलं यस्य भासते विश्वगोचरम् ।
नमस्तस्मै जिनेन्द्राय सुरेन्द्राभ्यर्चिताङ्घ्रये ॥ २ ॥
प्रपञ्चयन्तु नः प्रज्ञां पञ्चापि परमेष्ठिनः ।
यद्वचोऽमृतसेकेन शीतीभूतमिदं जगत् ॥ ३ ॥
एवं जिनगुणस्तोत्रकृतमङ्गलसत्क्रियः ।
संग्रहीष्यामि भव्येभ्यो हिताय जिनसंहिताम् ॥ ४ ॥
शास्त्रावतारसम्बन्धः प्रथमं प्रतिपाद्यते ।
श्रेयोऽर्थिनः समाधाय चेतः शृणुत धीधनाः ॥ ५ ॥
इत्यनुश्रूयते वीरश्चरमस्तीर्थनायकः ।
विपुलाद्रौ सभां दिव्यामध्युवास कदाचन ॥ ६ ॥
तत्रासीनं तमभ्येत्य वन्दित्वा मगधेश्वरः ।
उपेत्य गणभृज्ज्येष्ठमप्राक्षीज्जिनसंहिताम् ॥ ७ ॥
चराचरजगद्बन्धुस्ततस्तां जिनसंहिताम् ।
भगवान्गौतम-स्वामी मागधं प्रत्यबूबुधत् ॥ ८ ॥
ततः प्रभृत्यविच्छिन्नसम्प्रदायक्रमागता ।
मय

मागधप्रश्नमुद्दिश्य गौतम प्रत्यवोचत।
इतीदमनुसंधाय प्रबन्धोऽयं निबध्यते ॥ १० ॥
स्मृत हितमेतस्या भव्यानामितिसहिता।
जिनसम्बन्धिनी सेयं नाम्ना स्याज्जिनसहिता ॥ ११ ॥
हितार्थिनो ये जिनसहितामिमा पठन्तु ते श्रद्धत सहादरम्।
प्रकाशिता विश्वपदार्थदर्शिभि प्रमाणभूतैर्वृषभै कवीश्वरै ॥१२॥
पूज्य पूजार्हमर्हन्त प्राप्तपायाविसम्पदम्।
प्रणिपत्य प्रवक्ष्यामि पूजासार समुच्चयम् ॥ १३ ॥
पूज्यो जिनपति पूजा पुण्यहेतुर्जिनार्चना।
फल स्याभ्युदया मुक्ति भव्यात्मा पूजक स्मृत ॥ १४ ॥

× × × ×

*मध्य भाग ( पत्रपृष्ठ १४ पंक्ति ३)*

ओं शक्रहव्यमनैऋत तिर्यगधिपायुधनेशरोषशिखाकलेकपाला।
पूर्वादिकासु निभवन दिशासु वेद्यामितिष्ठन्तु लब्धकुसुमादिकयज्ञभागा ॥
भा मन्तिस सुरधरैरिति पञ्चवर्णमाणिक्यचूर्णरजसा परिकल्पितायां।
वेद्या विदिक्षु कुलिशान् विलिखत् सुरम्द्रो सन्द्रश्रिया परिगतो वरवज्रचूर्ण ॥

अथैव वदिकाविधान परिसमाप्य तत्त मालामन्त्रं पञ्चोपचारविधिना वेदिकायां लिखिततदलकोटनिवासिदेवान् पञ्चगुरुमुख्यान् समाहूय सस्थाप्य सन्निधीकृत्य संपूज्य वेदिकामलङ्कृत्य वेदिकाविधान कर्त्तव्यम्।

इति श्रीमाघनन्दिसुतश्रीवादिकुमुदचन्द्रपण्डितदेवविरचिते प्रतिष्ठाकल्पटिप्पणे वेदिका विधानम् समाप्तम्।

× × × × ×

*अन्तिम भाग—*

इति श्रीमाघनन्दिसिद्धान्तचक्रवर्तिसुतचतुर्विधपाण्डित्यचक्रवर्तिश्रीवादिकुमुदचन्द्र पण्डितदेवविरचिते प्रतिष्ठाकल्पटिप्पणे यन्त्राद्यर्चनविधि समाप्त।

इसके रचयिता पण्डितदेव कुमुदचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती माघनन्दी के पुत्र हैं। यह बात मङ्गलाचरण के प्रथम श्लोकान्तर्गत " तनूभव " एव प्रशस्तिगत " सुत " शब्द से स्पष्ट प्रतीत होती है। परन्तु पण्डित नाथूरामजी प्रेमी ने " माणिकचन्द्र दिगम्बर जैन ग्रन्थमाला " म प्रकाशित " सिद्धान्तसारादिसंग्रह " के " ग्रन्थकर्ताओं का परिचय " में

'तनूभव' शब्द का उल्लेख करते हुए भी कोष्ठक में इन कुमुदचन्द्र को माघनन्दी सिद्धान्त-चक्रवर्ती का शिष्य लिखा है—यह बात विचारणीय है। संभव है कि कहीं कहीं * शिष्य के अर्थ में पुत्र शब्द का प्रयोग देख कर प्रेमीजी ने यह लिख दिया हो। किन्तु यहाँ तो "तनूभव" शब्द है, जिसका अर्थ एकान्ततः शरीरजन्मा अर्थात् आत्मज होता है। बल्कि प्रेमीजी ने मद्रास की ओरियन्टल लायब्रेरी में संगृहीत "प्रतिष्ठाकल्पटिप्पण" या "जिनसंहिता" के प्रारम्भिक भाग और प्रशस्ति को उद्धृत करते हुए जिस कुमुदचन्द्र को उस "परिचय" में माघनन्दी का शिष्य बतलाया है उसी कुमुदचन्द्र को M. Rangacharya M.A., और S. Kuppuswami Shastri M.A., इन दोनों प्रख्यात पुरातत्त्ववेत्ताओं ने A Descriptive Catalogue of the Sanskrit manuscripts in the Government Oriental manuscript Library Madras नामक ग्रन्थतालिका में उक्त पुस्तक का उद्धरण कर सम्पादक की हैसियत से 6346 पृष्ठ में साफ साफ पुत्र लिखा है। संभव है कि सिद्धान्त-विपरीत समझ कर कोष्ठक में इन्हें प्रेमीजी ने शिष्य लिख दिया हो। परन्तु मैं यह समझता हूँ कि कुमुदचन्द्र जी ने वंश-परम्परागत पाण्डित्य-परिपाटी को प्रकटित करने के लिये ही गौरवरूप में विद्वद्वर्य माघनन्दी का अपने को पुत्र होना स्वीकार किया है।

इसका मतलब यह नहीं है कि मैं प्रेमीजी के मन्तव्य का खण्डन कर रहा हूँ। इससे मेरा केवल यही अभिप्राय है कि उल्लिखित 'तनूभव' शब्द का अर्थ पुत्र होना चाहिये। बल्कि अन्यान्य विद्वानों ने भी इसका यही अर्थ किया है और माना है। मैं समझता हूँ कि प्रेमीजी भी उक्त शब्दों का अर्थ एकान्ततः शिष्य नहीं मानते। अन्यथा इसे कोष्ठक में रखने की उन्हें जरूरत ही क्या थी? मैं ऊपर यह बात सप्रमाण लिख चुका हूँ कि कहीं कहीं पुत्र, सुत, अपत्य एवं सूनु शब्द का प्रयोग शिष्य अर्थ में भी होता है। अतः इस विषय पर मेरा सर्वथा कदाग्रह नहीं है, पर हाँ विचारणीय अवश्य है।

अस्तु माघनन्दी नाम के कई आचार्य हो गये हैं। इसलिये यह नहीं कहा जा सकता कि कुमुदचन्द्र के पिता या गुरु कौन से माघनन्दी हैं। "कर्नाटक कविचरिते" के मतानुसार एक माघनन्दी का समय सन् १२६० (वि० सं० १३१७) है। इन्होंने शास्त्र

* "दे [श्री] यात् श्रीधरदेवशिष्यतिलकः श्रीवासुपूज्यो मुनिः
श्रैविद्यस्तदपत्यमुत्यादयेन्दुख्यातसैद्धान्तिकः।
तत्पुत्रः कुमुदेन्दुयोगितिलकस्तत्पुत्रपुत्रयुन्नतः
सिद्धान्तार्णवचन्द्रमाः सुतपदं श्रीमाघनन्दी व्रती॥"

(शास्त्रसारसमुच्चय की कन्नड टीका पृष्ठ २२१)

सारसमुच्चय की एक कन्नड टीका लिखी है एवं माघनन्दी श्रावकाचार के कर्त्ता तथा पदार्थसार के टीकाकार भी आप ही हैं। शास्त्र सारसमुच्चय के मूल रचयिता भी माघनन्दी ही कहे जाते हैं *। शास्त्र सारसमुच्चय के टीकाकार ने अपनी गुरु-परम्परा यों बतलायी है :—

× × × × ( १ ) श्रीधरदेव ( २ ) वासुपूज्य ( ३ ) उदयेन्दु ( ४ ) कुमुदेन्दु या कुमुदचन्द्र ( ५ ) माघनन्दी। इससे सिद्ध होता है कि इस कन्नड टीकाकार माघनन्दी के गुरु कुमुदचन्द्र हैं। अगर प्रस्तुत प्रतिष्ठाकल्प के कर्त्ता यही कुमुदचन्द्र टीकाकार माघनन्दी के गुरु हों तो इनका भी समय लगभग यही होना चाहिये। श्रवणबेलगोळ के शिलालेख नं० १२६ ( ११४ ) में भी एक कुमुदचन्द्र और माघनन्दी का उल्लेख मिलता है। इसमें कुमुदचन्द्र को माघनन्दी का गुरु† लिखा है। इस शिलालेख का समय शक सम्वत् १२०५ ई० सन् १२८२ है। शिलालेख-गत कुमुदचन्द्र और माघनन्दी मेरे प्रस्तावित कुमुदचन्द्र और माघनन्दी से अभिन्न मालूम होते हैं। बल्कि "कन्नड कविचरित" के सुयोग्य सम्पादक आर० नरसिंहाचार्य एम० ए० भी इन्हीं कुमुदचन्द्र को शास्त्र सारसमुच्चय के टीकाकार माघनन्दी का गुरु मानते हैं‡। उपर्युक्त शास्त्र सारसमुच्चय के टीकाकार माघनन्दी की गुरु परम्परा में कुमुदचन्द्र के पहले इनके पिता या गुरु माघनन्दी का नाम न मिलकर उदयेन्दु का नाम दृष्टिगोचर होता है, अतः इसी कुमुदचन्द्र को टीकाकार माघनन्दी का गुरु मानने में कुछ खटकता है। मैं पहले ही कह चुका हूँ कि पता नहीं लगता कि कुमुदचन्द्र के पिता या गुरु कौन से माघनन्दी हैं। बल्कि मेरे मन में यह भी विचार उठ खड़ा होता है कि शास्त्र सारसमुच्चय के मूल रचयिता एवं टीकाकार माघनन्दी एक ही हैं। अर्थात् कुमुदचन्द्र के शिष्य माघनन्दी ही शास्त्र सार समुच्चय के कर्त्ता हैं और इन्हीं की स्वोपज्ञ कन्नड टीका भी है। फिर भी इसे मैं अभी सिद्धान्त-रूप में स्वीकार नहीं करता हूँ। इस विषय पर अभी खोज करने की जरूरत है। आश्चर्य नहीं कि

---

* श्रीमाघनन्दी योगीन्द्रः सिद्धान्ताम्बोधिचन्द्रमाः ।
अचीकरद्विचार्यार्थं शास्त्रसारसमुच्चयम् ॥

(सिद्धांतसारादि-संग्रह)

† नमः कुमुदचंद्राय विद्याविशदमूर्तये ।
यस्य वाक्चन्द्रिका भव्यकुमुदानन्ददायिनी ॥३॥
नमो भव्यजनानंदकन्दाय माघनन्दिने ।
जगत्प्रसिद्धसिद्धान्तवेदिने चित्प्रमोदिने ॥४॥

‡ भास्कर भाग २, किरण ४, पृष्ठ १२२ देखें।

स्वगुरु कुमुदचन्द्र के समान शिष्य इस माघनन्दी ने स्व-रचित शास्त्र-सारसमुच्चय पर स्वयं कन्नड वृत्ति लिखी हो।

"कर्नाटक कविचरिते" के मुख्य लेखक आर० नरसिंहाचार्य एम० ए० उक्त ग्रंथ के भाग २ पृष्ठ ११ में एक वादिकुमुदचन्द्र का परिचय इस प्रकार देते हैं :—" इन्होंने जिनसंहिता नामक प्रतिष्ठा कल्प पर कन्नड व्याख्यान लिखा है। उसके प्रारम्भ में यह श्लोक है " यों लिख कर प्रस्तुत प्रतिष्ठाकल्प से उद्धृत उल्लिखित प्रारंभिक श्लोक एवं प्रशस्ति को ही प्रमाण-रूप से आप प्रस्तुत करते हैं। यहां पर भी आपने मेरे पूर्व कथनानुसार कुमुदचन्द्र को माघनन्दी सिद्धान्त-चक्रवर्ती का शिष्य न लिख कर पुत्र ही लिखा है। बल्कि प्रेमी जी ने भी इसका अनुवाद करते हुए "अनेकान्त" वर्ष १ पृष्ठ ४६० में इन्हें पुत्र ही लिख कर मेरे मन्तव्य को और प्रशस्त कर दिया है। आर० नरसिंहाचार्य जिस वादिकुमुदचन्द्र को जिनसंहिता का कन्नड व्याख्याता बतलाते हैं वही कुमुदचन्द्र मेरी समझ में उसके मूल कर्त्ता भी हैं। क्योंकि टीकाकार के परिचय में आप ने जो प्रारम्भिक श्लोक और प्रशस्ति उद्धृत किये हैं वे ज्यों के त्यों मूलग्रंथ के हैं। अतः जिनसंहिता के मूलकर्त्ता तथा कन्नड व्याख्याता एक ही कुमुदचन्द्र कहने में मुझे कोई हिचकिचाहट नहीं मालूम पड़ती। 'कवि-चरिते' के सम्पादक आगे लिखते हैं कि " देवचंद्र के 'रामकथावतार' (ई० सन् १७१७) से मालूम होता है कि कुमुदचन्द्र ने एक रामायण भी लिखी है। इसका समय लगभग ई० ११०० होना चाहिये।" यहां विचारणीय बात यह उपस्थित होती है कि आप ही के लेखानुसार शास्त्र-सार-समुच्चय के टीकाकार माघनंदी के समय (ई० सन् १२६० ) से इस वादिकुमुदचंद्र (ई० सन ११०० ) का समय बहुत पीछे पड़ जाता है, जिसे मैंने ऊपर जिनसंहिता के मूलकर्त्ता एवं इस माघनंदी का गुरु बतलाया है। पता नहीं कि आप ने किस प्रमाण के आधार पर उल्लिखित वादिकुमुदचन्द्र का समय ग्यारहवीं शताब्दी बतलाया है। मालूम होता है कि आप की दृष्टि में माघनंदी के गुरु कुमुदचन्द्र और यह वादि-कुमुदचन्द्र भिन्न भिन्न व्यक्ति हैं।

इस जिनसंहिता में निम्नलिखित प्रकरण हैं :—

(१) पूज्य-पूजकपूजकाचार्य-पूजाफल-प्रतिपादन (२) त्रैवर्णिकाचार-विधि (३) सकलीकरण-विधि (४) ध्वजारोहण-विधि (५) अङ्कुरार्पण-विधि (६) विमानशुद्धि (७) होमविधि (८) वेदिका-विधान (९) अभिषेक-मण्डप-विधान*। भवन की यह प्रति शुद्ध है तथा भाषा-शैली परिमार्जित है। किन्तु अन्तिम भाग देखने से ज्ञात होता है कि यह ग्रंथ अपूर्ण है।

* मद्रास की ग्रंथ-तालिका से।

नाम का एक ग्रंथ है और इसके कर्त्ता सिंहनन्दी कहे जाते हैं। प्रस्तुत ग्रंथ में कहीं भी कर्त्ता का उल्लेख नहीं है। इसलिये पता नहीं कि उक्त कल्प ही यह है या इससे भिन्न। इसका निर्णय दोनों ग्रन्थों के मिलाने से ही हो सकेगा। 'कल्प' भवन में नहीं रहने से इसके रचयिता के विषय में इस समय अधिक कुछ भी नहीं कहा जा सकता।

इस ग्रन्थ के प्रारम्भ में शान्ति, पौष्टिक, उच्चाटन, वशीकरण, स्तंभन एवं मोहनादि मंत्र-शास्त्र-सम्बन्धी भिन्न भिन्न अनेक विषयों के प्रतिपादित करने की ग्रन्थकर्त्ता ने प्रतिज्ञा की है। पाँचवें पृष्ठ के पूर्व-पृष्ठ में पूर्वाह्न के वसन्त, मध्याह्न के ग्रीष्म, अपराह्न के प्रावृट्, प्रदोष के शिशिर, अर्धरात्रि के शरद्, प्रत्यूष के हेमन्त मिला कर शरद् में शान्ति, हेमंत में पौष्टिक, वसंत में वश्य, फिर हेमंत और शरद् में आकर्षण, ग्रीष्म में विद्वेषण, प्रावृट् में उच्चाटन एवं शिशिर में मारण-विधान का संकेत किया गया है।

नवम पृष्ठ के पूर्व पृष्ठ में कौन से ग्रह शरीर के किस अङ्गोपाङ्ग में कौन सी बाधा पहुंचाते हैं—इसका यों खुलासा किया है :—

सूर्य शिरोवेदना, चंद्र मुखपीड़ा, शुक्र पृष्ठ-बाधा, भौम उदर-शूल, बुध हृदय-व्यथा, बृहस्पति कटिपीड़ा, शनि दोनों बगलों में दर्द, राहु जङ्घावेदना तथा केतु पैरों में पीड़ा पहुंचाते हैं। इसी पृष्ठ में यह दिग्दर्शन कराया गया है कि सायंकाल में राहु और शनि की शांति के लिये नेमिनाथ की, सूर्य और मङ्गल के शांत्यर्थ वासुपूज्य की, केतु की शांति के निमित्त पार्श्वनाथ की, शुक्र तथा चन्द्रमा की शांति के हेतु चंद्रप्रभ की एवं गुरु की शांति के हेतु शांतिनाथ तीर्थङ्कर की पूजा करनी चाहिये।

फिर पृष्ठ दस में ग्रहों के दुष्परिणाम यों लिखे गये हैं :—

चंद्र और शुक्र से शिरःपीड़ा, बुध और बृहस्पति से हृदयशूल, शनि और राहु से उदरवेदना, सूर्य और मंगल से हृदय-कम्पन, पुनः चन्द्र और शुक्र से जल से समुत्पन्न मौक्तिक आदि रत्न एवं सुन्दर धान्य आदि द्रव्यों का क्षय, बुध और बृहस्पति से सुवर्ण, रेशम, रत्न और चावल आदि पदार्थों की क्षति, शनि और राहु से नीलादि रत्न, तिल, मूंग, उड़द, चना एवं कोदों आदि अन्न का नाश तथा सूर्य और मंगल से सूर्यकांत, लालमणि, मूंगा वगैरह द्रव्यों का क्षय होता है।

अन्यान्य कतिपय मंत्र-शास्त्रों की तरह प्रस्तुत ग्रंथ में भी कपाल, कफन, कई पशुओं की हड्डियाँ, रोयाँ, नररक्त, श्मशान की आग आदि अपवित्र वस्तुओं का भी प्रयोग लिखा मिलता है। हाँ इसमें विशेषता सिर्फ यही है कि मारण आदि क्रूर कर्म का विधान नहीं पाया जाता है। यंत्र-मंत्र-रचना-विधि मंत्र-साधन विधि, प्रत्येक तीर्थङ्कर के यक्ष-यक्षियों की मंत्र-सिद्धि भी संक्षेप में इसमें प्रतिपादित की गयी है।

